यहां केवल एक प्रमाण 'ब्राह्मण समाज के ३ महापातक' से उपस्थित किया जाता है। ज्यौतिषाचार्य बबुआ मिश्र लिखते हैं—'**मन्यते च सर्वैः साम्प्रतिकैस्ताजको ग्रीसदेशीयानां भारतागमनसमयतोऽनन्तरं तत्सहवासादुपलब्धस्तदीयफलित ज्योतिषं रूप इति।**' आजकल के सब विद्वान् मानते हैं कि ताजक ग्रीस देश निवासियों के भारत में आने के पश्चात् उनके सहवास से प्राप्त हुआ यही फलित ज्यौतिष का रूप है।

वेदोपवेद, ब्राह्मण ग्रन्थ, वेदाङ्गोपाङ्गोपनिषद् आदि आर्ष ग्रन्थों में कहीं इसका नाम नहीं आता है। जब से इसने भारत में स्थान पाना प्रारम्भ किया उसी समय से तत्कालीन साहित्य में इसको और इसके द्वारा जीविका चलाने वालों को बहिष्कार्य और पातकी समझा है। परिणामतः जिन नामधारी ब्राह्मणों ने इसे अपनी जीविका का साधन बनाया उनको बहिष्कृत किया। आज के जोषी, भड्डुर अथवा भड्डुरी उन ही की सन्तान हैं। ये आज भी यही करते हुए अपनी पूजा करवाते और पेट भरते हैं। किन्तु इनको ब्राह्मणों के समान मान्यता नहीं दी जाती। अति संक्षेप में कुछ प्रमाण प्रस्तुत किए जाते हैं।

**अथ ये चान्ये राक्षसभूतगणपिशाचोरगग्रहादीनामर्थं पुरस्कृत्य शमयाम इत्येवं ब्रुवाणा वैदिकेषु परिस्थातुमिच्छन्ति तैः सह न संवसेत् प्रकाशभूता वै ते तस्करा अस्वर्ग्या इति॥** मैत्र्युपनिषद् ७।८॥

अर्थात्—बहुत से लोग यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच, नाग, ग्रहादि का नाम लेकर उनको शमन करने को कहते हैं······वैदिकधर्मियों में घुसना चाहते हैं। इनके साथ निवास न करें। वे प्रत्यक्ष तस्कर (चोर, डाकू) हैं और सुखशान्ति को नष्ट करने वाले हैं।

**कुशीलवो देवलको नक्षत्रैर्यश्च जीवति।**
**ईदृशैर्ब्राह्मणैर्भुक्तमपाङ्क्तेयं युधिष्ठिर॥** म० भा० अनु० अ० ६०॥

अर्थ—देवमन्दिर में पूजा से जीविका चलाने वाला (पुजारी) और नक्षत्रों का फल बताकर जीनेवाले ये सभी ब्राह्मण पङ्क्ति से बाहर रखने योग्य हैं।

इससे स्पष्ट है कि इस मध्यकाल में ब्राह्मण नामधारियों ने फलित की लीला को अपनी जीविका का साधन बनाया। उस समय वेदज्ञ ब्राह्मणों ने इस अवैदिक क्रिया को निन्दनीय कहा और जिन्होंने इसे लोभवश अपनाया। उन्हें च्युत करके ब्राह्मणों में से बहिष्कृत कर दिया। किन्तु खेद है अपने को



सनातन धर्मी कहनेवाले उन लोगों पर जिन्होंने इसको वैदिक वा वैज्ञानिक सिद्ध करने का प्रयास किया और करते हैं। उनको अपना मान्य वैदिक सिद्धान्त क्या है इसका पता नहीं है। स्वार्थी दोषं न पश्यति।

हे परमपिता परमात्मन्! आप मनुष्य समाज के इस फलित नामक भयंकर रोग को शीघ्रातिशीघ्र दूर कर दीजिए जिससे संसार के समस्त मानव धनधान्य से सम्पन्न हो पूर्ण सुख एवं शान्ति को प्राप्त करें।

**ओ३म् अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।**
**युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठां ते नम उक्तिं विधेम।**

**तपस्ये सौरपञ्चभ्यां रदशून्याब्धिवैक्रमे।**
**माघेऽसितत्रयोदश्यां ग्रन्थः पूर्तिमगादयम्॥**

इति ब्रह्मचारिणा वेदव्रतेन मीमांसकेन विरचितो ज्यौतिषविवेकः सम्पूर्तिमगमत्।

**ओम् नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो। त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि। त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्मावादिषम्। ऋतमवादिषम्। सत्यमवादिषम्। तन्मामावीत्। तद्वक्तारमावीत्। आवीन्माम्। आवीद्वक्तारम्॥**

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

